स्थित राम ने यह उत्तर दिया ।१। स्नेह से भरी तूने हे देवी! हित कहा है, और हे धर्मज्ञे जनकात्मजे ! कुल को बतलाती हुई तूने सदृश वचन (क्षत्रिय का धर्म आर्त रक्षा ) कहा है ।२। मैं क्या कहूं, हे देवि, तूने ही यह वचन कहा है, कि क्षत्रिय धनुष को धारण इसलिये करते है, कि कहीं आर्त्तशब्द न हो ।३। और यह दण्डकारण्य के तीक्ष्णव्रतों वाले मुनि आर्त हुए हे सीते आप मेरे पास आए हैं और मुझे शरण के योग्य जान शरणगत हुए हैं॥ ४ ॥ यह सदा वन में फल मूल खाकर रहते हुए हे भीरु क्रूरकर्मा राक्षसों से दुःख उठा रहे हैं ॥ ५ ॥ मैंने तो इन्हीं के मुख से निकले वचन को सुन कर इनके वचन का आदर करके यह वाक्य कहा है ॥ ६ ॥ कि आप मुझ पर प्रसन्न हों, मुझे यह भारी लज्जा है, जब कि ऐसे ब्राह्मण आप मेरे पास आए हैं, जिन के पास मुझे जाना चाहिये था ॥ ७ ॥ क्या आज्ञा है, यह मैंने ब्राह्मणों के सन्मुख कहा, तिस पर उन सब ने मिल कर यह बात कही ॥ ८ ॥

मूल—राक्षसैर्दण्डकरण्ये बहुभिः कामरूपिभिः । आर्दिताः स्म भृशं राम भवान्नस्तत्र रक्षतु ॥ ९ ॥ मया चैतद्वचः श्रुत्वा कार्त्स्न्येन परिपालनम् । ऋषीणां दण्डकारण्ये संश्रुतं जनकात्मजे ॥ १० ॥ +संश्रुत्य च न शक्ष्यामि जीवमानः प्रतिश्रवम् । मुनीनामन्यथा कर्तुं सत्यमिष्टं हि मे सदा ॥ ११ ॥ +अप्यहं जीवितं जह्यां त्वां वा सीते सलक्ष्मणम् । न तु प्रतिज्ञां संश्रुत्य ब्राह्मणेभ्यो विशेषतः ॥ १२ ॥ तदवश्यं मया कार्यमृषीणां परिपालनम् । अनुक्तेनापि वैदेहि प्रतिज्ञाय कथं पुनः ॥ १३ ॥ मम स्नेहाच्च सौहृदादिदमुक्तं त्वया वचः । परितुष्टोऽस्म्यहं सीते न ह्यनिष्टोऽनुशास्यते ॥ १४ ॥ सदृशं चानुरूपं च कुलस्य तव शोभने । सधर्मचारिणी मे त्वं प्राणेभ्योऽपि गरीयसी ॥ इत्येवमुक्त्वा वचनं महात्मा सीतां प्रियांमैथिलराजपुत्रीम् । रामो